# श्री गुरु अंगद देव जी

**१३ जून १५३९ को गुरु नानक साहब ने भाई लहना जी को अपना उत्त्राधिकारी घोषित कर के ५ पैसे नारियल आदि रख कर माथा टेक दिया तथा बाबा बुढा जी से गुरतागद्दी का तिलक लगवाया। गुरु साहब बच्चों में व्याप्त कटुता जानते थे इसीलिए आप ने हुक्म दिया कि अब खडूर जाकर सिखी का प्रचार करो। इस तरह गुरु अंगददेव जी दूसरे गुरु नानक साहब बन गए।**

✍ सुरजीत सिंह जोबन

दूसरे गुरु नानक स्वरूप श्री गुरु अंगद देव जी का सम्पूर्ण जीवन पूजा-भक्ति, सेवा सिमरन तथा आज्ञाकारी सिख का जीवन कहा जा सकता है। गुरु गद्दी पाने से पूर्व तथा जगतगुरु श्री गुरु नानक देव जी के पास आने से पूर्व का नाम लहिना था जिसे भाई लहिना कहके पुकारा जाता था। गुर सिक्खी में आने से पूर्व आप का जीवन माता ज्वाला जी के भक्त का जीवन था।

आपका जन्म गांव हरीके जिला फिरोजपुर के एक व्यापारी भाई फेरुमल जी तथा माता सभराई जी के घर ३१ मार्च १५०४ में हुआ था। आपके पिता भी माता ज्वाला जी के भक्त व पुजारी थे। देवी पूजा तो भारत में सदियों से चली आ रही है और देवी पूजा भी देवी के विभिन्न स्वरूपों में व्याप्त है। पिता की भांति भाई लहिना जी भी देवी मां के पुजारी थे और परिवार के साथ प्रत्येक वर्ष ज्वाला माता के दर्शनों को पहाड़ों में जाते थे। पिता की मृत्युपरान्त भी भाई लहिना जी ने परिवार की देवी पूजा को निरन्तर बनाए रखा।

१५२० ईसवी जनवरी माह में आपका विवाह अमृतसर जिले के खडूर निकट संघर निवासी देवीचन्द व्यापारी की पुत्री खीवी जी से हुआ। आपके दो पुत्र दातू जी, दासूजी और दो पुत्रियां अमरो जी तथा अनोखी जी थी। विवाह के पश्चात भी देवी पूजा की परम्परा १५३१ ई. तक चलती रही। पुरातन जन्म साखियों के अनुसार भाई लहिना जी खडूर में देवी के पुजारी थे वहीं एक गुरसिख भाई जोध जी भी रहते थे जिनसे भाई लहिना जी की गुरु नानक देव के विषय में बातें होती रहती थीं। भाई जोध जी ने विस्तार से भाई लहिना को गुरु नानक देव जी तथा उनकी वाणी के विषय में बताया था। कहा जाता है कि जब १५३२ में अपने दल के साथ भाई लहना जी देवी दर्शन को निकले तो आपके मन में कहीं गुरु नानक के दर्शन की भी बात होगी परन्तु वर्षों से चली आ रही पैतृक पूजा पद्धति के कारण ये विचार दबा रहा।

इस बार अपने दल के साथ भाई लहना जी चले और करतारपुर के निकट आकर अपने दलीय सदस्यों को कहा कि वे चलें,- हम करतार पुर में रहने वाले गुरु नानक साहब से मिलकर आते हैं। हलांकि भाई लहना जी ने गुरु नानक साहब को इससे पूर्व देखा तक नहीं था। घोड़े पर सवार भाई लहना जी ने खेतों में खड़े एक अधेड़ आयु के व्यक्ति से गुरु नानक का पता पूछा। वह व्यक्ति

*गुरु अंगद देव जी भाई बाला जी से गुरु नानक अपनी प्रचार यात्राओं में जहां-जहां गए, वहीं की भाषा में उन लोगों को समझाया। गुरु अंगद देव जी इन सारी कथाओं को लिपिबद्ध किया। उस लिपि को गुरमुखी लिपि का नाम दिया गया क्योंकि यह गुरु साहब के मुख से उच्चारित की गई थी तथा भाषा को पंजाबी भाषा का नाम दिया गया। सर्व प्रथम गुरु अंगद देव जी ने यह भाषा अपने शिष्य पैड़ा मोखे को १५४१ में सिखाई और बाद में गुरु नानक साहब की सारी कथाएं लिखवाई जिनको जन्म साखी कहा जाता है। सिक्ख पंथ को भाषा और लिपि की देन गुरु जी की अद्वितीय देन है।*

स्वयं गुरु नानक थे पर बिना कुछ बोले घोड़े की लगाम पकड़े आगे पैदल चलते रहे और लहना जी घोड़े पर सवार रहे। धर्मशाला पहुंच कर हाथ मुंह धोने के बाद जब गुरु नानक के दर्शन किये तो हैरान रह गए और फिर बिना मोल के गुरु चरणों में ऐसे बिके कि देवी पूजा ही भूल गए।

गांव वापिस आकर देवी भक्तों ने माता खीवी जी से कहा– तेरा पति, तेरा साथ छोड़ कर करतारपुर का हो गया है। लहना (जी) करतारपुर में नानक तपे के पास रह गया है संग को जबाव दे दिया है। साधु बन कर उस तपे के द्वारे धूनी रमा ली है।"

यह सुनकर भाई लहना जी की पत्नी माता खीवी जी ने केवल इतना ही कहा–वह जिस हाल में रखेगा, रह लूंगी।"

कुछ दिनों बाद गुरु नानक साहब का आदेश पा कर भाई लहना जी गांव खडूर आए। पत्नी पति के रंग-ढंग, क्रिया कलापों को देखकर भांप गई कि उसके पति पर कैसा रंग चढ़ा है। जब दुकानदारी की जिम्मेदारी अपने भानजे को सौंपी तो पत्नी ने कहा–"बाहर न जाओ। घर में रह कर जोग कमाओ। जैसा चाहोगे वैसा ही होगा।"

पत्नी की बात सुनकर भाई लहना जी ने कहा– जिसके पास मैं जा रहा हूँ वह जोगी सन्यासी साधु नहीं है। उसने गृहस्थी में ही उदासी का मार्ग दिखाया है। वह प्रेम और भक्ति का मार्ग है।" करतापुर में रहकर भाई लहना जी ने यह देख लिया था कि कोरे कर्मकाण्डों व देवी दर्शन से जीवन चाहे सुधर जाए पर प्रभुप्राप्ति नहीं हो सकती। प्रभु प्राप्ति का मार्ग केवल गुरु के पास है और गुरु ही उस मार्ग का पथिक बना सकता है। गुरु अन्धकार से ज्योति की ओर ले जाता है नाम सिमरन का विधिविधान केवल गुरु ही बताता है जिस कारण व्यक्ति मुक्ति की प्रप्ति कर सकता है। गुरु का उपदेश व्यक्ति को लोभ-लालच, अहंकार, तृष्णा से हटा कर बखशिश की तरफ प्रेरित करता है। तब व्यक्ति सांसारिक बड़प्पन की मृगतृष्णा से निकल कर सहजभक्ति की ओर बढ़ता है।

भाई लहना जी १५३२ से १५३९ तक गुरु नानक साहब की सेवा में रहे। ऐसा नहीं था कि करतारपुर में गुरु नानक साहब के पास और सिख नहीं थे। गुरु साहब के अपने दो सुपुत्र बाबा श्री चन्द जी व बाबा लखमी चन्द जी थे, बाबा बुद्धा जी थे अन्य सिख भी होंगे। गुरु नानक साहब ने अपने जीवन के अन्तिम १८ वर्ष करतारपुर में ही व्यतीत किये थे। यह भी कहा जाता है कि अपनी वाणी का अधिकतर भाग जपुजी, आसा दी वार, सिद्ध गोष्ठि, बारह माह तुखारी आदि वाणियों की यहीं पर रचना की। हो सकता है कि गुरु नानक साहब ने अधिकतर वाणी भाई लहना जी के सेवा काल में ही रची हो। जपुजी की ३८वीं पऊड़ी में गुरु जी फरमाते है–

*जतु पाहारा धीरज सुनिआर।।*
*अहरणि मति वेद हथीआर।।*
*भऊ खलां अगनि तप ताउ।।*
*भांडा भाऊ अंम्रित तित ढालि।।*
*घडिये सबद सची टकसाल।।*
*जिन कऊ नदरि करम तिन कार।।*
*नानक नदरी नदरि निहाल।।*

*(जपुजी साहब)*

अर्थात जत (सयंम) धैर्य, बुद्धि, ज्ञान, तप, भय,

भाव ही गुरसिख की अमृतमयी जीवन पद्धति की शर्ते है और भाई लहना जी ने ये सारे गुण अपने जीवन में ढ़ाल लिये थे। गृहस्थी होते हुए भी भाई लहना जी ने घर परिवार की मोह ममता, बच्चों का प्यार, सांसारिक वासना, सम्बन्धियों का लोभ सब कुछ त्याग दिया था केवल गुरु नानक साहब के घर के ही होकर रह गए थे।

भाई लहना जी की दिनचर्या अन्य सिखों से कुछ अलग थी। सुबह उठकर स्नानादि से निवृत होकर सिमरन में जुट जाना, संगत में बैठना, ज्ञान चर्चा में शामिल होते, संगत के लिए लंगर की सेवा निभाते, खेतों में श्रमदान करते, गुरु आज्ञा में रहते। भाई लहना जी ऐसे ही गुरु नानक के निकटवर्ती नहीं हो गए थे। इसके लिए आपने कठिन परीक्षाएं पास की। इतिहास में इस तरह की कई परीक्षाओं का वर्णन आता है। जैसे खेतों से पशुओं के लिए चारे के गट्ठर लाने, सर्दी में रात के समय रावी नदी से कपड़े धोकर लाने, धर्मशाला की गिरी दीवार को बनाना, बारिश में गीली लकड़ी के कारण कीकर जला कर लंगर प्रथा को चालू रखना और अन्ततः गुरु आज्ञा पर मुर्दा खाने को तैयार हो जाना। भाई लहना जी ने ये सभी आदेश मुस्कराते हुए परमेश्वर का आदेश मान कर स्वीकार किये। उनका विश्वास था कि गुरु के आदेश के बाहर कुछ भी नहीं है और हुक्म में जीना ही उसका ध्येय है।

गुरु नानक साहब के सुपुत्रों ने हुक्म का पालन नहीं किया, इसी कारण वे दोनों गुरगद्दी के अधिकारी नहीं हो सके। गुरु के पुत्रों ने पिता का हुक्म नहीं माना और विद्रोही हो गए तथा उन्हें कुछ न मिला।

जो गुरु का हुक्म मान लेता है उसके पास अंहकार की विकार भावना आ ही नहीं सकती। हुक्म न मानने वाला अहंकार की विषबेल में जकड़ा रहता है। भाई लहना जी दुविधा द्वेष, अपने पराए के विचार से ऊपर उठ चुके थे तभी तो गुरु को भा गए थे। और फिर एक दिन भाई लहना को अपने अंग से लगा कर अंगद कर दिया। १३ जून १५३९ को गुरु नानक साहब ने भाई लहना जी को अपना उत्तराधिकारी घोषित कर के ५ पैसे नारियल आदि रख कर माथा टेक दिया तथा बाबा बुढ्ढा जी से गुरतागद्दी का तिलक लगवाया। गुरु नानक साहब बच्चों में व्याप्त कटुता जानते थे इसीलिए आप ने हुक्म दिया कि अब खडूर जाकर सिखी का प्रचार करो। इस तरह गुरु अंगददेव जी दूसरे गुरु नानक साहब बन गए। कभी-कभी गुरु नानक साहब से मिलने आप करतारपुर भी जाते पर ७ सितम्बर १५३९ को जब गुरु नानक साहब ज्योति ज्योति समा गए तब से गुरु अंगद देव जी स्थायी तौर पर खडूर में ही रहने लगे।

अब खडूर सिक्खी का केन्द्र बन गया। गुरु अंगददेव स्वयं दीन दुखियों की सेवा करते। उनकी पत्नी माता खीवी जी लंगर की सेवा करती। बलवन्ड ने अपने शब्दों में लिखा—

*बलवंड खीवी नेक जन*
*जिस बहुती छाऊ पत्राली॥*
*लंगर दऊलत वंडिए रस*
*अमृत खीरि घिआली॥*
*गुरसिखा के मुख उजले*
*मनमुख थीए पराली॥*
*पए क़बूल खसम्म नालि*
*जां घालि मरदी घाली॥*
*माता खीवी सहु सोई*
*जिनि गोइ उठाली॥*

अर्थात माता खीवी अपने पति की भांति बहुत ही भले स्वभाव की थी और घनेरे वृक्ष की भांति उसकी छाया थी। जैसे मां की ठण्डी छाया होती है वैसे ही माता खीवी के पास बैठने से शान्ति व शीतलता प्राप्त होती थी। गुरु अंगद देव जी सतसंग रूपी लंगर में नाम की दौलत बांट रहे थे, आत्मिक जीवन प्रदान करने वाला नाम रस बांट रहे थे। वैसे ही माता जी घी वाली खीर लंगर में बांट रही थी। माता जी के पास आने पर गुरसिखों के मुख खिल उठते थे और मनमुख अर्थात ईर्ष्यालुओं के मुख पीले हो जाते।

सात वर्षों की निरन्तर सेवा, नम्रता, सिमरन ने गुरु अंगद देव जी में गुरु नानक साहब ने अपनी ज्योति केन्द्रित कर दी। विरोध और टकराव की

स्थिति न बने इसीलिए अब खडूर केन्द्र बन गया।

*दिता छड करतारपुर*
*बैठ खडूरे जोति जगाई॥*

गुरु नानक साहब की भांति गुरु अंगद देव जी ने खडूर में धर्मशाला स्थापित कर के सिखी प्रचार चालू रखा। सत्ता बलवंड लिखते हैं—

*गुर अंगद दी दोही फिरी*
*सच करतै बंधि बहाली॥*
*नानक काया पलट करि*
*मलि तखत बैठा सै डाली॥*
*दर सेवे उमति खड़ी*
*मसकलै होए जंगाली॥*
*दरि दरवेस खसम्म दै*
*नाए सचे वाणी लाली॥*

इस तरह खडूर में सतसंग करते हुए गुरु अंगद देव जी का प्रभाव दिन प्रतिदिन बढ़ता जा रहा था। लोग गुरुदर्शन के लिए खडूर आने लगे। उन्ही दिनों शेरशाह सूरी से पराजित होकर हुमायूं प्राण रक्षा की खातिर आश्रम खोजता घूम रहा था। किसी से गुरु नानक की गद्दी पर आसीन गुरु अंगद देव जी के विषय में सुनकर खडूर आ पहुंचा। उस समय गुरु जी सिमरन में डूबे आंखें मूंदे बैठे ध्यानस्थ थे। काफी समय तक जब गुरु जी ने हुमायूं की ओर नहीं देखा तो हुमायूं ने इसे अपना अपमान समझा और क्रोध में आकर तलवार निकाल ली। इस पर अन्तर्यामी गुरु जी आंखें खोल कर हुमायूं से कहा— हम फकीरों पर तलवार निकालता है। जहां तुझे तलवार निकालनी थी वहां से भाग आया। उस भिश्ती का धन्यवाद कर जिसने तुझे नदी पार करवा के तेरी प्राण रक्षा की।" यह सुनकर हुमायूं लज्जित होकर गुरचरणों में गिर पड़ा और क्षमा मांगी। बाद में हुमायूं ने गुरु साहब से दिल्ली की बादशाहत वापिस मिलने का आशीर्वाद मांगा। गुरु जी ने कहा— दिल्ली की बादशाहत तुम्हें १२ वर्ष बाद मिलेगी। ठीक १२ वर्ष बाद हुमायूं दिल्ली का बादशाह बना।

गुरु अंगद देव जी ने भाई बाला जी से गुरु नानक साहब की सारी कथाएँ श्रद्धार्पूवक सुनी। गुरु नानक जी अपनी प्रचार यात्राओं में जहां-जहां गए,

**गुरु अंगद देव जी ने जहां गुरु नानक साहब की बिखरी हुई वाणी का संग्रह करवाया, उन्हें नयी गुरुलिपि व पंजाबी भाषा में लिपिबद्ध करवाया, वहीं स्वयं भी ६२ श्लोक व १० वारों की रचना की। १५ श्लोक बार आसा में १२ श्लोक बार माझ, ११ श्लोक वार सूही में, ९ वार सारंग में, १६ वार श्री राग में, सोरठ, राम कली, मारु और मल्हार में हैं।**

वही की भाषा में उन लोगों को समझाया। गुरु अंगद देव जी इन सारी कथाओं को लिपिबद्ध किया। उस लिपि को गुरमुखी लिपि का नाम दिया गया क्योंकि यह गुरु साहब के मुख से उच्चारित की गई थी तथा भाषा को पंजाबी भाषा का नाम दिया गया। सर्व प्रथम गुरु अंगद देव जी ने यह भाषा अपने शिष्य पैड़ा मोखे को १५४१ में सिखाई और बाद में गुरु नानक साहब की सारी कथाएं लिखवाई जिनको जन्म साखी कहा जाता है। सिक्ख पंथ को भाषा और लिपि की देन गुरु जी की अद्वितीय देन है।

गुरु अंगद देव जी के गांव खडूर में एक तपस्वी रहता था जो गुरु नानक के घर से बहुत ईर्ष्या करता था। जब दैवयोग से वर्षा न हुई तो भोले भाले जमींदारों को उस तपस्वी ने खूब भड़काया और कहा कि जब तक गुरु अंगद देव जी खडूर में रहेंगे, तब तक वर्षा नहीं हो सकती। जमींदारों को वर्षा चाहिए थी जमींदारों के कहने पर गुरु साहब ने कहा-कि अगर हमारे खडूर छोड़ने से वर्षा होती है तो हम खडूर से चले जाते हैं। और गुरु जी खडूर से चले गए। गुरु जी के जाने के बाद भी वह पाखण्डी तपस्वी बारिश न करवा सका। शिष्य बने बाबा अमरदास जो की जब इस बात का पता चला तो आपने इस बात का बुरा माना और तपस्वी को खींच कर जहां जिस खेत में ले गए बारिश वहां

होने लगी। तपस्वी का अभिमान दूर हो गया और इस तरह गुरु अंगद देव जी को वापस खडूर लाया गया।

बाबा अमर दास के भतीजे के साथ गुरु अंगददेव जी की पुत्री बीबी अमरो का विवाह हुआ था इस नाते बाबा अमरदास गुरु जी के समधी लगते थे। पर बाबा जी ने गुरु घर की १२ वर्ष तक ऐसी सेवा की जैसी कोई अन्य कर नही सका और अन्ततः १२ वर्ष के बाद गुरु अंगद देव जी ने अपने बेटों से अधिक योग्य जानकर बाबा अमरदास जी को गुरु गद्दी सौंप दी। और बाबा अमरदास तीसरे गुरु नानक स्वरूप हो गए। गुरु अंगद देव जी गुरुगद्दी पर ३५ वर्ष २ महीने ९ दिन की आयु में बैठे और १२ वर्ष ९ महीने ६ दिन तक गुरता गद्दी पर विराजमान रहे। गुरु अंगद देव जी के आदेश पर बाबा अमर दास जी ने गोईदवाल की स्थापना की।

गुरु अंगद देव जी से सम्बन्धित गुरुद्वारा खडूर में दरबार साहब के नाम से जाना जाता है। यहां गुरु साहब का निवास हुआ करता था। खडूर के उत्तरी भाग में मल अखाड़ा नामक गुरुद्वारा स्थित है जहां गुरु जी पहलवानों को निर्देश दिया करते थे। तपयाना साहब में गुरु जी तप किया करते थे। यहीं पर भाई बाला की समाधि भी है। थोड़ी दूर खान राजदा नामक गुरुद्वारा है। तपस्वी के कहने पर जमींदारों द्वारा गांव से बाहर किये जाने पर गुरु जी यहीं आकर बैठे थे। खडूर के दक्षिण-पश्चिम में भरोवाल में एक गुरुद्वारा स्थित है। एक गुरुद्वारा गुरु अंगद देव जी के जन्मस्थान मते की सराय में है।

गुरु अंगद देव जी ने जहां गुरु नानक साहब की बिखरी हुई वाणी का संग्रह करवाया, उन्हें नयी गुरुलिपि व पंजाबी भाषा में लिपिबद्ध करवाया, वहीं स्वयं भी ६२ श्लोक व १० वारों की रचना की। १५ श्लोक वार आसा में १२ श्लोक वार माझ, ११ श्लोक वार सूही में, ९ वार सारंग में, १६ वार श्री राग में, सोरठ, राम कली, मारु और मल्हार में हैं। सात वर्ष के कठिन तपसाधना, सेवा के बल पर भाई लहना जी गुरु अंगद देव जी का स्वरूप बन गए और १२ वर्ष की त्याग सेवा के बल पर बाबा अमर दास जी गुरु अमर दास जी बन गए । गुरु पुत्रों के ईर्ष्यागत व्यवहार के कारण गुरु नानक साहब के निर्देश पर खडूर साहब को केन्द्र बना कर गुरु अंगद देव जी यहीं रहे। उपरान्त इसी व्यवहार के अन्तर्गत गुरु अमरदास जी गुरु के निर्देशानुसार गोइंदवाल की स्थापना कर के उसे अपनी गतिविधियों का केन्द्र बनाया।

४८ वर्ष ११ माह और ३ दिन की आयु में गुरु अंगद देव जी बैकुण्ठवासी हो गए औ सिक्खी का केन्द्र गोईन्दवाल बन गया। ❖

***गुरु अंगद देव जी के गांव खडूर में एक तपस्वी रहता था जो गुरु नानक के घर से बहुत ईर्ष्या करता था। जब दैवयोग से वर्षा न हुई तो भोले भाले जमींदारों को उस तपस्वी ने खूब भड़काया और कहा कि जब तक गुरु अंगद देव जी खडूर में रहेंगे, तब तक वर्षा नहीं हो सकती। जमींदारों को वर्षा चाहिए थी जमींदारों के कहने पर गुरु साहब ने कहा-कि अगर हमारे खडूर छोड़ने से वर्षा होती है तो हम खडूर से चले जाते हैं। और गुरु जी खडूर से चले गए। गुरु जी के जाने के बाद भी वह पाखण्डी तपस्वी बारिश न करवा सका। शिष्य बने बाबा अमरदास जो की जब इस बात का पता चला तो आपने इस बात का बुरा माना और तपस्वी को खींच कर जहां जिस खेत में ले गए बारिश वहां होने लगी। तपस्वी का अभिमान दूर हो गया और इस तरह गुरु अंगद देव जी को वापस खडूर लाया गया।***

# श्री गुरु अंगद देव जी
# जीवन, वाणी एवम् महान कार्य

*भाई लहिणा जी गुरु नानक जी के मिशन के लिये सख्त से सख्त परीक्षाएं देकर सफल हो गये। गुरु नानक जी ने उनको तिलक लगाकर थापना दी और लहिणे से उनका नाम अंगद रखा, उनको अपना अंग बना लिया। सन् १५३९ ई. में गुरु नानक जी जोति-ज्योति समाने से पहले अंगद जी को गुरु-गद्दी का उत्तराधिकारी घोषित कर दिया था। गुरु नानक जी ने एकत्र की हुई वाणी की पोथी गुरु अंगद देव जी को सौंप दी थी।*

✍ डा सतवन्त कौर

गुरु नानक परम्परा के दूसरे गुरु अंगद देव जी है, जो अपनी भक्ति-सेवा-भाव के कारण गुरु नानक के स्वरूप में एक रूप हुए । गुरु नानक देव जी के समय भारत की राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक धार्मिक व सांस्कृतिक स्थितियों की जानकारी उनकी वाणी से हो जाती है। यह समय देश की उथल-पुथल का था। सभी ओर अज्ञानता, अराजकता, सामाजिक भ्रष्टाचार व रिश्वत खोरी का बोल-बाला था। अमीर लोग ऐश्वर्य में डूबे हुए थे तथा निम्न वर्ग पिसा जा रहा था :

साहां सुरति गवाईया रंगि तमासै चाइ॥
—श्री आदि ग्रंथ साहिब, प्र. ४१७

चारों तरफ मलीनता व कूड़ की प्रधानता थी। लोग कर्तव्य से विमुख हो गये थे। मानव समाज में क्रान्ति लाने के मिशन का गुरु नानक जी ने बीडा उठाया। इस उद्देश्य को पूरा करने के लिये उन्होंने चार धार्मिक यात्राएं (उदासियाँ) की। उन्होंने जन-सम्पर्क के माध्यम से लोगों में जागृति पैदा की। उनको भक्ति व सेवा-भाव की ओर प्रेरित किया। गुरु नानक देव जी को अपने मिशन को गतिशीलता प्रदान करने के लिये उन्हें किसी अनुभवी व योग्य उत्तराधिकारी की आवश्यकता थी। उन्हें ऐसे पूर्ण मनुष्य की तलाश थी जो इस मलीन व कूड़ संसार में रहते मनुष्य के हृदयों को स्वच्छ करने में समर्थ होता। गुरु जी ने अपने परिवार का मोह त्यागकर व अन्य विरोधों की चिन्ता किये बगैर, उन्हें बड़ी कठिन परीक्षाएं लेने पर भक्ति-भाव व सेवा-भाव से युक्त आज्ञाकारी एवम् योग्य सेवक के रूप में भाई लहिणा जी मिले जो इस दुनियाँ का बोझ उठाने में योग्य थे। गुरु नानक देव जी ने उन्हें अपना उत्तराधिकारी घोषित किया। उनको थाप कर अपना अंग स्वीकार किया और उनका नाम लहिणा से अंगद देव रखा। गुरु अंगद देव जी ने गुरु नानक देव जी के मिशन को स्थापित करने तथा प्रचार करने में विशेष भूमिका निभाई तथा समाज-कल्याण में महत्वपूर्ण योगदान दिया।

गुरु अंगद जी का पहला नाम लहिणा जी था। ये भाई फेरूमल एवम् माता सभराई के घर ३१ मार्च १५०४ ई. को मते की सराय में पैदा हुए थे। आजकल इस स्थान को पंजाब के जिले मुक्तसर में मते की सराय के बदले सराय नागा कहा जाता है, जिसे एक बार उजड़ने के बाद दूबारा नांगा साधुओं ने आबाद किया था। भाई फेरुमल बहुत पढ़े-लिखे थे। उनके बुजुर्ग गुजरात के एक गांव मंधोवाल के व्यापारी थे। भाई फेरुमल भी साधारण व्यापारी थे। दुकानदारी के साथ-साथ फिरोजपुर में मुन्शी की

नौकरी भी करते थे। सांसारिक शिक्षा ग्रहण करने के बाद लहिणा जी का विवाह गांव संधर में देवी चन्द की सपुत्री बीबी खीवी के साथ १५१९ ई. में हुआ।

कुछ समय बाद राजसी उथल-पुथल के कारण भाई फेरुमल मते की सराय छोड़कर परिवार समेत खडूर आकर बस गये। दो वर्ष बीतने के बाद १५२६ ई. में फेरूमल जी का देहान्त हो गया। परिवार का सारा बोझ भाई लहिणा जी के कन्धों पर आ गया। भाई लहिणा जी भी अपने पिता की तरह देवी के भक्त थे। पंजाब में चण्डी, दुर्गा ज्वाला व काली माँ की पूजा का बहुत प्रचलन था। भाई फेरुमल हर साल ज्वालाजी जाते थे। उनके साथ अन्य भक्त भी जाते थे। अब लहिणा जी अपने पिता जी जैसे जिम्मेदारी की पूरी जिम्मेदारी निभाते तथा करोबार भी करते थे। पिता के देहान्त के बाद भक्तजनों को संग लेकर देवी-दर्शन को जाते। देवी-दर्शन के उपरान्त उनका मन अशान्त रहता। उन्हें अपूर्णता का एहसास होता। उन्होंने वेदों-पुराणों व स्मृतियों का अध्ययन तथा श्रवण भी किया परन्तु उनको तसल्ली न होती। उनमें परमार्थ की लगन बढ़ती गई। एक जिज्ञासु की तरह उन्हें ज्ञान की प्यास बढ़ गई। १५३१-३२ ई. में लहिणा जी गांव में घर से बाहर किसी तालाब में स्नान करने गये। मार्ग में उनकी भेंट भाई जोध जी के साथ हो गई, वे वाणी का उच्चारण कर रहें थे 'आसा दी वार' जैसा कि :

*जितु सेविऐ सुख पाईऐ*
*सो साहिबु सदा समालीऐ।*
*जितु कीता पाईऐ आपणा*
*सा घालि बुरी किऊ घालीऐ।।*
*मंदा मूल न कीचई*
*दे लंमी नदरि निहालीऐ।।*
*जिऊ साहिब नालि न हारीऐ*
*तेवेहा पासा ढालीऐ।।*
*किछु लाहे उपरि घालीऐ।।*

***—ग्रंथ साहिब, प्र. ४७४***

जब लहिणा जी ने यह इल्लाही वाणी सुनी तो वे गुरु नानक जी के दर्शन के लिये व्याकुल हो उठे। उन्होंने पहली बार लोक-भाषा में ऐसी वाणी सुनी। लहिणा जी ने देवी-दर्शन का विचार त्याग दिया और भाई जोध जी के आगे मिन्नतें करने लगे गुरु नानक जी के दरबार तक जाने का रास्ता पूछने लगे। लहिणा जी अपने घोड़े पर सवार होकर करतार पुर गांव की तरफ रवाना हो गये। कुछ दूरी पर आगे-आगे एक सज्जन पुरुष जा रहे थे उन्होंने उस सज्जन पुरुष से गुरु नानक के दरबार का रास्ता पूछा। सज्जन पुरुष ने कहा—'भाई मेरे पीछे आ जा।' अन्त दरबार जा पहुंचे। भाई लहिणा जी अपना घोड़ा एक तरफ बांध कर दरबार में हाजिर हो गये। दरबार में गुरु नानक जी को देखकर हैरान हो गये। मन में कुछ उलझन सी पैदा हुई कि रास्ता दिखाने वाले सज्जन पुरुष खुद गुरु नानक देव जी थे। 'अवज्ञा हो गई।' भाई लहिणा जी ने सोचा -"मै किन्नी वडी भूल कीती है, खुद घोड़े ते सवार रिहा ते गुरु नानक मेरे अगे-अगे पैदल तुरदे रहे, राहनुमा गुरु नानक।" उन्होंने झुककर बड़े आदर से नमस्कार किया गलती के लिये क्षमा मांगी। गुरु नानक देव जी मुस्कराये और कहा—"लहिणेदार सदा घोड़ियां ते सवार हो के आऊन्दे हन, देणदार पैदल तुरदे हन।" लहिणा जी पर इस अगम मेल का अजीब प्रभाव पड़ा। उन्होंने सब कुछ भुला दिया। कहां देवी -दर्शन, कहां उनके संगी-साथी। लहिणा जी ने गुरु जी के चरणों में डेरा लगा लिया। कुछ दिनों के लिए अपने गांव संघर गये। वहां माता खीवी जी से सारी बात खुलकर की। उन्होंने कहा- 'जिथे तुसां नूं शान्ति मिलदी है, उथे जाओ।' लहिणा जी जल्दी वापिस करतार पुर आ गये। यहां पहुंचकर उनका गुरु नानक जी से मेल न हुआ। गुरु नानक जी खेतों में थे। लहिणा जी वहां पहुंच गए। गुरु जी उस समय खेत में से नदीन घास काट रहे थे। लहिणा जी ने गुरु जी को नमस्कार किया। वहां कीचड़ से सना हुआ नदीन का बंधा हुआ गट्ठा पड़ा था। गुरु जी ने मिट्टी-पानी से सना गट्ठा लहिणा जी के सिर पर उठवा दिया। घर पहुंचे भाई लहिणा जी के सारे कपड़े कीचड़ से खराब हो गये। यह देखकर माता सुलखणी जी ने कहा- "इह तुसां की कीता? लहिणा जी दे सारे कपड़े गन्दे कर दिते।" गुरु जी ने उत्त्र दिया—"भाई लहिणे दे कपड़ियां ते कीचड़ नहीं, केसर है :

*गुरबाणी सुन बैन उचारे।*
*नही पंक संक भरये भारे।*
*दीन दुनी का छत्र सु दीओ।*
*अपर न इह सम जग महि बीओ।।१२।।*

*पंक जांन तुम के दृष्टावा।*
*केसर हो हमने छिरकावा।।*
*अब तुम देख खरों हम नेरे।*
*देखे तो केसर छिरकेरे ।९३।*

*—भाई सन्तोख सिंह,*
*नानक प्रकाश उत्तरास, अध्याय ४७*

यह संसार कीचड़ से भरी हुई नदीन का गट्ठर है। गुरु जी को यह अनुभव था कि भाई लहिणा ही इस बोझ को उठा सकता है। केसरी रंग विजय का प्रतीक है। केवल गुरु फतेह।

भाई लहिणा जी को अब कही भटकने की जरूरत नही थी। उनकी भटकन अब समाप्त हो गई थी, वो गुरु-चरणों के स्पर्श से धन्य हो गये। उन्होंने सात वर्ष १५३२-१५३९ ई. तक तन-मन से गुरु जी की भक्ति-सेवा की। भक्ति भाव से उनका मन पूरी तरह भीग गया। यह समय उनके लिये समर्पण का था, आध्यात्मिक चिन्तन एवम् पुरुषार्थ कमाने का सुनहरी अवसर था। लहिणा जी खेती-बाड़ी करते, लंगर की सेवा, पानी व पंखा करने की सेवा आदि करते। गुरु जी महापुरुषों से संवाद करते, वाद-विवाद होता, भाई लहिणा जी वार्तालाप सुनते, संगत की सेवा करते, मेल-मिलाप व गुरु सिक्खी में लीन रहते। उनकी सेवा निष्काम थी। उन्हें पूर्ण सन्तोष व विश्वास था। वे आज्ञाकारी सेवक, आज्ञा मिलने पर उसे परवान करना उनके लिये यह समय पूर्ण किरत कमाई का था। उनका कठिन पुरुषार्थ, तप-साधना, आधी रात ही कड़ाके की सर्दी, वे गुरु जी के वस्त्र धोते थे, उनके ज्ञान के चक्षु अब खुल गये थे। गुरु नानक जी भाई लहिणा जी की बार-बार परीक्षा लेते। वे उनको अच्छी तरह परख लेना चाहते थे। एक बार सबको परखने के लिये गुरु जी ने जानबूझ कर कटोरा गन्दे कीचड़ में फैंक दिया। अपने सपुत्र श्री चन्द और लखमी चन्द को कीचड़ से कटोरा लाने का आदेश दिया। गुरु जी के सपूतों ने कहा—"इह नीच करम असां लई नही हन।" उन्होंने कटोरा कीचड़ से बाहर नही निकाला। यह कर्म तो श्रेष्ठ था। लहिणा जी को आदेश मिला, वे तुरन्त कटोरा बाहर निकाल कर लाये और उसे राख से रगड़-रगड़ कर मांजा और अच्छी तरह साफ करके धोया फिर उसको गुरु-चरणों में रख दिया। यह काम तो उनके लिये गुरु-सेवा था। यह बात मलिन मनों को साफ करने की थी। लहिणा जी का मन स्वच्छ व निर्मल था। उनको तो कल को इससे भी मलिन हृदयों को साफ करना था, लोगों को सुधारना था।

भाई लहिणा जी के परीक्षा के दिन अभी समाप्त नहीं हुए थे। एक दिन गुरु नानक जी ने उनको एक मुर्दा जो सफेद चादर से ढका हुआ था, आदेश दिया कि इसे खाओ :

*जे तुम हमरे सिक्ख कहावऊ।*
*मनऊ वचन न सदन विआवऊ।*
*परय सिड़ी पर सुन इह खावऊ।*
*जे नहि खावऊ तऊ पछतावऊ।*

भाई लहिणा जी हाथ जोड़कर बड़े विनम्र भाव से बोले : आप जिधर से हुक्म करो उधर से खाता हूँ :

*जित दिस हुक्म करो तिह खावो।*
*इस रजाई हित बिलम लगावऊ।*

चमत्कार हो गया। जैसे ही वो उस मुर्दे के पास जाकर उसके मुँह से चादर हटाते है तो उस मुर्दे के स्थान पर कड़ाह प्रसाद (हलवा) बन गया :

*सेत सु उतारा जब ही।*
*देख्यो सरब तिहावल तब ही।*

गुरु जी के समय देश की सारी कौम मुर्दा समान थी, उनकी आत्मा मर चुकी थी। लोगों में जागृति लाने की आवश्यकता थी।

***-जे जीवै पति लथी जाइ।।***
***सभु हरामु जेता किछु खाए।।***
***-अंतरि पूजा पड़हि कतेबा संजमु तुरका भाई।।***
***-अन्धी रयति ज्ञान विहुणी भाहि भरे मुरदार।।***

भाई लहिणा जी गुरु नानक जी के मिशन के लिये सख्त से सख्त परीक्षाएं देकर सफल हो गये। गुरु नानक जी ने उनको तिलक लगाकर थापना दी और लहिणे से उनका नाम अंगद रखा, उनको अपना अंग बना लिया। सन् १५३९ ई. में गुरु नानक जी जोति-ज्योति समाने से पहले अंगद जी को गुरु-गद्दी का उत्तराधिकारी घोषित कर दिया था। गुरु नानक जी ने एकत्र की हुई वाणी की पोथी गुरु अंगद देव जी को सौंप दी थी।

गुरु अंगद देव जी ने करतारपुर से विदा लेकर खडूर जाकर डेरा लगा लिया। भक्ति करने लगे, अर्न्तध्यान होकर अज्ञात वास हो गये। सारी संगत बड़ी हैरान - परेशान हो गई परन्तु गुरु अंगद देव

जो वार किसी को कुछ मालूम नहीं था। सभी उनको खोजने लगे। आखिर बाबा बुड्ढा जी ने उनको खोज लिया। अब अंगद देव जी ने दूसरे गुरु के रूप में गुरु नानक-वाणी का प्रचार शुरू कर दिया। संगत-पंगत तथा लंगर की प्रथा का आरम्भ हुआ। गुरु अंगद जी स्वयं अपने हाथों से सभी कार्य करते, मेहनत करते, रस्सियां बनाते, साथ-साथ नाम सिमरन का प्रचार करते। उन्होंने गुरु नानक जी के मिशन को गतिशीलता प्रदान की। उन्होंने लगभग तेरह वर्ष तक गुरु-गद्दी सम्भाली। अड़तालीस वर्ष की आयु में ज्योती-ज्योति समा गए।

## वाणी एवम् विचार धारा

गुरु अंगद जी ने सन् १५३९ ई. के उपरान्त अपनी वाणी का उच्चारण करना आरम्भ किया। इनके श्लोक गुरु ग्रंथ साहिब में अंकित वारों के साथ दर्ज हैं। उनके कुल ६३ श्लोक है। गुरु अंगद देव जी की वाणी में निजी अनुभव व आत्म-कथा के चित्र हैं। उनकी वाणी में वैराग का स्वर ऊँचा है। वैराग या विरह की ऊँची अवस्था जिसमें साधक व्याकुल हो उठता है:

*जिस प्यारे सिऊ नेहु*
*तिस आगै मरि चलीऔ॥*
*अखी बाझहु वेखणा विण कंना सुणना॥*
*पैरा बाझहु चलणा विण हथा करणा॥*
*जीभै बाझहु बोलणा इऊं जीवत मरणा॥*
*नानक हुक्म पछाण ले*
*तऊ खसमै मिलणा॥*

गुरु अंगद देव जी ने अपनी रचना में जीवन के भिन्न-भिन्न पहलुओं को स्पर्श किया है। सामाजिक संदर्भ में उन्होंने जिन सामाजिक मुद्दों पर विशेष ध्यान केन्द्रित किया है, उस अनुसार उन्होंने मानव जीवन को व्यापारी व इस जगत को व्यापार का केन्द्र कहा है। कई इस केन्द्र में आकर अपनी कड़ी मेहनत से सफलता प्राप्त कर लेते है। और कई मनुष्य संसार के मोह-माया में पड़कर सब कुछ गंवा लेते हैं। समय बर्बाद करते है परन्तु प्रभु-सिमरन के लिये उनके पास समय नही होता। वो यह नही जानते कि जगत-क्षण-भंगुर है। गुरु अंगद जी ने लोगों को गुरु से जोड़ा है भले ही वो किसी जाति के हों, मानव धर्म सर्व-सांझा है।

गुरु जी ने समाज में फैले झूठे-आडम्बरों व कर्म-काण्डों को व्यर्थ माना है और मानव को अमृत-वाणी के साथ जुड़ने के लिये प्रेरित किया है।

*अमृत वाणी ततु वखाणी,*
*ज्ञान ध्यान विचि आई॥*
*गुरमुखि आखी गुरमुखि जाती*
*सुरती करमि ध्याई॥*

गुरु जी ने गुरमुखता की बात को दर्शाते हुए लोगों को गुरमुख बनने की प्रेरणा दी है क्योंकि गुरमुख ही सामाजिक मूल्यों को पहचान कर आत्म-निर्भर बनता है। वह गुरु के समक्ष समर्पित होता है। तथा अपने अहम् को समाप्त कर देता है। जैसे गुरु जी ने फरमाइया है :

*सचा तेरा हुक्म गुरमुखि जाणिआ॥*
*गुरमती आपु गवाइ सचु पछाणिआ॥*
*सचु तेरा दरबार सब्द नीसाणिआ॥*
*सचा सबदु वीचारि सचि समाणिआ॥*

पृ. १४४

गुरु अंगद जी ने गुरु-महत्व की ओर प्रकाश डाला है। गुरु-मार्ग दर्शक होता है आध्यात्मिक ज्ञान गुरु से ही प्राप्त हो सकता है।

***जे सऊ चन्दा उगवहि सूरज चढै हजारि॥***
***ऐते चानण होदियां गुरु बिनु घोर अन्धार॥***

पृ. ४६३

मनुष्य के लिये आत्म-पहचान बहुत जरूरी है। अपने आप की पहचान के साथ ही प्रभु के नाम का खजाना प्राप्त होता है। इससे मनुष्य को पूर्णता प्राप्त होती है। प्रभु के साथ एक रूपता तभी होगी जब मनुष्य भक्ति द्वारा उसके साथ दोस्ती करेगा, उसके साथ इश्क-हकीकी करता है। उसके हुक्म व रजा में प्रसन्न रहता है। उसकी कृपा से मनुष्य को सब कुछ प्राप्त होता है।

गुरु जी ने संसार की उत्पत्ति को परमात्मा के आदेश से हुई माना है तथा उसका जगत में निवास स्वीकार किया है :

***इहु जगु सचै की है कोठड़ी***
***सचे का विचि वास॥***

***श्री आदि ग्रंथ साहिब, प्र. ४६३***

गुरु जी की वाणी एक तरफ धर्म के आध्यात्मिक पक्ष को उजागर करती है दूसरी तरफ लोकाचार व्यवहारिक जीवन को। उनकी वाणी विचार पक्ष से

मानव-क्रिया-कलापों से जुड़ी हुई है, मानव-जीवन को सही दिशा प्रदान करती है।

गुरु अंगद देव जी की वाणी में समाज के दलित वर्ग की चर्चा है। राजाधिकारी आम लोगों का शोषण करते हैं। उन्होंने कहा है :

*बधा चटी जो भरे ना गुण ना उपकार॥*
*सेती खुसी सवारीऐ नानक कारजु सार॥*
पृ. ७८७

उनकी वाणी में चाकरी की प्रथा की चर्चा मिलती है। चाकर को अनुशासन में रहने का निर्देश दिया है तथा उसको सेवा-भाव से अपना कर्त्तव्य करने की नसीयत देते हुए गुरु साहिब लिखते है :

*चाकर लगै चाकरी नाले गारबु वादु॥*
*गला करे घणेरीआं खसम न पाइ सादु॥*
पृ. ४७४

गुरु जी ने लोगों को आपसी प्रेम एवं समझदारी का रास्ता बताते हुए कहा है :

*ऐह किनेही चाकरी*
*जितु भऊ खसम न जाइ॥*
*नानक सेवकु काढीऐ*
*जि सेती खसम समाइ॥* पृ. ४७५

गुरु अंगद जी ने लोगों को स्वाभिमान की रक्षा तथा स्वाभिमान से जीने की बात कही है परन्तु अभिमान को उन्होंने बुरा व लम्बा रोग कहा है :

*हऊमै दीरघ रोगु है दारू भी इसु माहि॥*
पृ. ४६६

अर्थात् अभिमान या हऊमै एक बुरी जानलेवा बीमारी है परन्तु इसका इलाज भी इसके अन्दर है। यह विचार जो उन्होंने लोगों के सामने रखा है वो नया है। गुरु अंगद जी एक स्वस्थ समाज की कामना करते थे। उन्होंने सच्चे प्रेम की ओर प्रेरित करते हुए कहा है कि प्रेम को व्यापार मत बनाओ, यह व्यापार की वस्तु नहीं :

*ऐह किनेही आसकी दूजै लगै जाइ॥*
*नानक आसकु कांढीऐ सद ही रहै समाइ॥*
*चंगै चंगा करि मंने मंदै मंदा होइ॥*
*आसकु ऐहु न आखीऐ*
*जि लेखै वरतै सोइ ॥* पृ. ४७४

गुरु अंगद जी ने सामाजिक असमानता का जाति-पाति के भेद-भाव का विरोध किया है तथा संगत-पंगत व लंगर जैसी संस्थाओं के माध्यम से सिक्ख-चिन्तन को दृढ़ता प्रदान की। सभी को समान अधिकार दिये। उन्होंने जोरदार शब्दों में कहा है :

*जोग सबदं ज्ञान सबदं वेद सबदं ब्राह्मण॥*
*खतरी सबदं सूर सब्दं*
*सूद्र सबदं पराकितह॥*
*सरब सबदं ऐक सबदं जे को जाणै भेऊ॥*
*नानकु ता का दासु है*
*सोई निरंजन देऊ॥* पृ. ४६९

गुरु साहिब ने भावनात्मक, सौन्दर्यात्मक व सांस्कृतिक विकास के लिये भी बल दिया है। उन्होंने गुरु नानक जी का मिशन अपनाया है, उनकी विचार धारा को गतिशीलता प्रदान की है। एक ईश्वरवाद का संकल्प, गुरु नाम सिमरन, जीवात्मा, कर्म, आवागमन एवम् सदाचार के विचार पेश किये जो बिल्कुल संक्षेप शैली में है। उनके श्लोक 'गागर में सागर' हैं। उन्होंने 'मूलमंत्र' पर भी चिन्तन किया है। इसी सीमा में रहकर अकाल पुरुष के विषय में अपने विचार व्यक्त किये है कि वह निराकार है, अद्वैतरूप है, निरवैर, निर्गुण परन्तु वो सर्गुण भी आप है, निर्लेप निरंजन है।

इस तरह गुरु अंगद साहिब ने अपनी विचार धारा में एक पूर्ण मनुष्य की रूप रेखा प्रस्तुत की है। यह वही पूर्ण मनुष्य था जिसको सचियारा होने के लिये कूड़ व मलिनता के बन्धनों से मुक्त होने की प्रेरणा गुरु नानक जी ने 'जपुजी में की।'

**महान कार्य—**

गुरु अंगद देव जी गुरमति संगीत के संस्थापक है। गुरु-घर में शब्द-कीर्तन परम्परा के विकास में उनका महत्वपूर्ण योगदान है। भाई काहन सिंह अनुसार 'अमृत समय' आसा दी वार की रीति गुरु अंगद देव जी ने गुरु नानक देव जी की आज्ञा अनुसार करतार पुर में स्थापना की। इस वाणी के श्लोक लयबद्ध है। उन्होंने श्लोक-शैली के गायन के विकास में योगदान दिया। संक्षिप्त रूप में यह कह सकते है कि गुरमति संगीत की व्यवहारिक परम्परा संस्थागत रूप में बुनियाद रखी। पंथ प्रकाश के संदर्भ अनुसार :

*श्री अंगद गुरु आदि की सब रीति सम्भारी।*
*ढरि निशा ते जाग के ला बैठे तारी।*

*अमृत वेल आइ के फिर सभा मझारं।*
*आसवार प्रेम से सुनही मुद धारे।*
*(२. ज्ञानी ज्ञान सिंह जी 'पंथ प्रकाश', भाषा विभाग, पंजाब, १९७० , पृ. ८०*

गुरु अंगद देव जी ने गुरमुखी लिपि को एक सारता, वर्ण माला तथा एक रूपता देते हुए इसका प्रचलन किया जो लिखने-पढ़ने में सरल होने के कारण दूसरी भाषाओं के मुकाबले में जल्दी प्रचलित हो गई। पंजाबी भाषा के विकास में विशेष योगदान दिया। उन्होंने गुरमुखी की पैंतीस अक्षरों की वर्ण माला को मात्रा लगाकर उसको पंजाबी के अनुरुप रूप दिया। उन्होंने सिक्ख चिन्तन की आध्यात्मिकता के साथ-साथ अकादमिक्ता स्थापित करने का यत्न किया।

गुरु अंगद जी ने बच्चों को पढ़ाने के लिये पहला काइदा लिखा जिसमें बच्चों को नित्य पैंतीस अक्षरों पर आधारित अनेक माटों द्वारा नैतिक व चरित्र-निर्माण की शिक्षा दी जाती थी जैसे -

१ कक्का - कर करते की पूजा
२ पप्पा -पाप करो मत कोए
३ नन्ना - नित वाकी कर सेवा जल्दी तेरा पार हो खेवा
४ जज्जा -जो जो जपे तिस की गति होइ
५ झज्झा - झूठ मत बोलना

गुरु साहिब बच्चों के साथ-साथ मिल-जुलकर रहते थे। उनके साथ खेलते, बातचीत करते तथा सिक्खी मण्डल का भाग उनको बनाते थे। वे बच्चों का सभी पक्षों में विकास चाहते थे। उन्होंने गुरु नानक जी के शब्दों की पोथियां बनाकर शिक्षा के नए केन्द्रों में भेजीं। पोथियों की वाणी के अध्ययन की परम्परा जारी की तथा पाठ्यक्रम का विशेष अंग बना दिया।

गुरु अंगद देव जी ने कहानी के रूप में इतिहास की सृजना की परम्परा का आरम्भ किया। उन्होंने भाई बाला जी की मदद से गुरु नानक जी के जीवन-वृतान्त सम्बंधी जन्म साखी लिखी। पंजाबी भाषा की पहली गद्य रचना के रूप में सामने आई। यह गुरु नानक जी की शिक्षाओं व उपदेशों के साथ-साथ जीवन की घटना तथा साखियों का चित्रण भी किया। ये पुस्तक धार्मिक व नैतिक शिक्षा का स्रोत बनी।

गुरु साहिब ने शिक्षा के स्वरूप के विषय में कहा है कि शिक्षा में आदर्शवाद होना चाहिये। ऐसी शिक्षा मनुष्य के निजी अनुभव तथा अभिव्यक्ति में सहायता देती है। वास्तविक शिक्षा मनुष्य की आन्तरिक शक्तियों का सम्पूर्ण विकास करके उसके व्यक्तित्व का सर्वोपरि विकास करने में सहायक होती है। शिक्षा के संकल्प को स्पष्ट किया है :

***मन तू जोति सरूप है***
***आपणा मूल पछाणु। पृ. ४४१***

गुरु अंगद जी ने शारीरिक शिक्षा की ओर सभी का ध्यान आकर्षित किया है। उन्होंने बच्चों के लिये मल-अखाड़ों के केन्द्र खोले तथा उन्होंने विशेष कसरतों को प्रोत्साहन दिया तथा कसरतों की प्रतियोगिताए करवाते थे।

गुरु अंगद देव जी ने धार्मिक -नैतिक शिक्षा द्वारा चरित्र निमार्ण पर बल दिया। उन्होंने आत्मा के अनुभव के लिये अनुशासन बद्ध जीवन को जरूरी समझा।

***सेव कीती संतोखीं***
***जिह्नी सच्चो सचु धिआइआ।।***
***ओनी मंदै पैरु न रखिओ***
***करि सुक्रितु धरमु कमाइआ।।***
***ओह्नी दुनीआ तोड़े बंधना***
***अंनु पाणी थोड़ा खाइया।।***
***तू बखसीसी अगला***
***नित देवहि चड़ैहि सवाईया।।***
***वडिआई वडा पाइआ पृ. ४६७***

गुरु साहब की विचारधारा धार्मिक व दार्शनिक सहज में सांसारिक सूझ-बूझ का संदेश देती है तथा मनुष्य को सदाचारी बनने की प्रेरणा देती है।

इस तरह गुरु अंगद देव जी के जीवन व वाणी के अध्ययन से यह ज्ञात होता है कि गुरु अंगद देव जी गुरु नानक जी का ही प्रतिरूप थे, जिन्होंने उनके आरम्भ किये ज्ञान-यज्ञ में भरपूर योगदान दिया तथा उनके मिशन को आगे बढ़ाने में अपना जीवन अर्पित कर दिया। अपने महान् कार्यों द्वारा मानव-समाज को नई दिशा प्रदान की। उन्होंने सिक्ख-चिन्तन के स्वरूप को स्पष्ट किया। सिक्ख समाज सदा उनका ऋणी रहेगा।



# From Lehna to Angad

***This was Lehna's first casual meeting with Guru Nanak but it had far-reaching consequences on his life. Guru Nanak's discourse had so much profound effect on Lehna that his truth-seeking anxious soul completely melted and surrendered to the divine glow of Nanak.***

**Harjinder Singh Kanwal**

Lehna, whom Guru Nanak, the founder of the Sikh panth, selected as his successor, was born on 31 March 1504. A Khatri of the 'Trehan' class, his father Bhai Pheru was a trader living in the village of 'Matte di Sarai' near Muktsar in the Firozepur district of Punjab with his wife Daya Kaur, previously known as Ramo. Later on, he moved to the village of 'Harike' for better prospects

When Lehna became of age, he was married to a girl named 'Khivi' who was from the village of 'Sanghar' (Amritsar). The family lived at Matte Di Sarai. Here two daughters Amro and Anokhi, two sons Dasu and Datu were born to Lehna and Khivi. But their stay at 'Matte di Sarai' was short lived as the Mughals and Balochs depredated the district, and the family moved to Khadur near Tarn Taran in the Amritsar district.

Possessing an immensely religious and pious personality, inherited from his mother, Bhai Lehna lived a normal life of an ordinary householder. Here at Khadur, the worship of the Devi Durga was very popular and hence Bhai Lehna was also attracted to the devotion and homage of the Devi. His religious zeal and leadership qualities made him organise annual pilgrimages of devout Hindus to Jwalamukhi, a shrine of the Devi in the lower Himalayas, where the divine presence is symbolised by fire emanating from the mountains. Pilgrimage to the Jawalamukhi is considered very auspicious for an orthodox Hindu.

Meanwhile Guru Nanak had already established himself at Kartarpur and a Guru's Sikh by the name of Jodha, living in Khadur, used to recite the Guru's Bani, which once reached the ears of Lehna. Lehna was taken aback by the sheer simplicity, sweet and divine recitation of it and his

innermost feelings were deeply aroused. Bhai Jodha told him that this Bani was composed by Guru Nanak who was living in Kartarpur. Lehna felt an irresistible urge to meet the Guru who had composed such a benign and heavenly Bani. The urge to meet such a Guru started to develop in his heart and this opportunity was provided when the next annual pilgrimage to Jawalamukhi was undertaken

The pilgrims' journey was broken at Kartarpur, where they decided to pay a visit to Nanak before proceeding to their final destination. This was Lehna's first casual meeting with Guru Nanak but it had far-reaching consequences on his life. Guru Nanak's discourse had so much profound effect on Lehna that his truth-seeking anxious soul completely melted and surrendered to the divine glow of Nanak. He there and then decided to stay with Nanak and told other pilgrims to proceed without him. Thus began the most significant phase in the humble and devoted life of Lehna.

Bhai Lehna devoted all his time in listening and digesting in earnest, the 'discourses and conversations' of Guru Nanak. His limitless dedication and unqualified submission to Nanak distinguished him from the all other followers. Several anecdotes figuring prominently in the Sikh tradition indicate that Bhai Lehna acquired the attributes of a true disciple, which were later explained by Bhai Gurdas in his 'Vaars': *To become a disciple is, it as were, to become dead it cannot be done by words. A disciple must be patient, faithful, possess a martyr's spirit and free himself from the superstition and fear. He must be like a purchased slave fit be yoked to any work, which may serve his Guru. He must never be hungry and never require sleep. He must be ready to grind and bring fresh water for his Guru. He must be ever prepared to fan and wash his Guru's feet. He must be a sedate servent and never laugh or cry.* Sensing his end was near, Guru Nanak decided to test his disciples' devotion and obedience with a view to selecting his successor. The nature of the tests and Lehna's responses were centred on the virtue of obedience and he emerged as the most appropriate candidate to carry the burden. His obedience was unqualified and unquestioning as he devotedly obeyed the Guru's orders.

The Guru had already started calling him 'Angad'- a 'part' of His divine body after he had embraced Lehna and blessed him with this name

Guru Nanak had tested his Sikhs and his sons, and the whole sect saw what he had done.

It was when Lehna was purified that Guru Nanak consecrated him it was in the interest of the Sikh faith as also of the community as a whole that Guru Nanak took the momentous decision of 'proclaiming the accession of Lehna as the reward of service'. The significance expressed by Nanak on complete surrender to the Guru's will formed a part of the core of his teaching and became a striking feature of the organisational solidarity, subsequently of the Sikh community. Thus was Lehna 'purified' by his sincere and forthright acceptance of the duties of a true disciple. –from 'Ramkali Di Vaar' (Satta and

Balwand's) indicate the transformation of the disciple into the Guru:

*"Guru Nanak in bowing to Guru Angad reversed the order of things ('made the Ganga flow backwards), and everybody said, 'What is this he hath done?'-*

*Again he put his umbrella over the head of Lehna who was then exalted to the skies.* This is how the new 'Guru' was 'produced' from the old Guru's body:

Guru Nanak 's light blended with Guru Angad's and Guru Nanak became absorbed in him. And a scion of Guru Nanak exchanged bodies with him and took possession of his throne.

This concept took firm basis in Sikh tradition. Bhai Gurdas writes:-

'Merging (his) light in (Guru Angad's) light the Satguru changed his form. 'Again:-Changing his body he made Guru Angad's) body' his own.

Guru Gobind Singh in his Magnus Opus autobiography, Bachitter Natak, says,

"Nanak assumed the body of Angad".

Guru Angad took over the responsibilities of Guru Nanak's emerging panth. The disciples of Guru Nanak would no doubt have soon dispersed and gradually disappeared if he (Guru Nanak) had not taken care to appoint an able successor before his death. There were threats from three directions. The swallowing of the community by the declining Hinduism, or it might have gravitated towards asceticism, the Udasi tradition, founded by Guru Nanak's son Siri Chand, or it might have succumbed to the aggressive impact of the Islam in its

***Guru Nanak 's light blended with Guru Angad's and Guru Nanak became absorbed in him. And a scion of Guru Nanak exchanged bodies with him and took possession of his throne.***

Sufi form. Although the appointment of a new-successor was not an assurance against any of these threats, but the challenging task entrusted to Angad was ably met by his personality and leadership qualities that were previously latent in his character. Without losing his natural humility, he developed a quiet firmness needed to override any obstacles. He not only preserved but also reinforced the solidarity of the infant panth and put it on a track, which led towards self-assertion and development of a distinct personality.

Nanak was aware of his sons' rejection of Angad as his successor, and anticipating their hostile reaction, he directed Angad to return to Khadur. Although the devoted Angad was reluctant to leave Nanak and wanted to remain with him until his last breath, he obediently agreed and returned to Khadur.

It was sometimes afterwards that Angad took over the duties of

Guruship entrusted to him by Guru Nanak. His pangs of separation from his dead master left him in a state of grief and lamentation and he had locked himself in solitude in a room near Khadur. It was with the persuasion of Baba Budha and other Sikhs that he was compelled to come out of seclusion and concentrate on the duties entrusted to him by Guru Nanak. There is a very heart rendelring salok which he uttered at that moment, which shows his deep love and affection and obedience of Guru Nanak,

**Die before the dear one thou lovest**

An episode of Satta and Balwand, the minstrels, whose ego led them to think that they were indispensable in their rendering of music carries a lot of importance in Sikhism, as because of their defiance, the art of Gurmat Sangeet was introduced by Guru Angad. These brothers were of the convictions that the Guru depended on their musical skills to run the Panth, but the Guru banished them and asked the Sikhs to sing the hymns of Nanak. This was the turning point in history where the Sikh World was introduced to Gurbani and classical music. Although the minstrels were pardoned and their saloks were added to the Adi Granth later on, but the 'sangeet tradition' was already imbedded in the minds of the Sikhs. And this tradition became the backbone of the Sikh fraternity.

*Nanak was aware of his sons' rejection of Angad as his successor, and anticipating their hostile reaction, he directed Angad to return to Khadur. Although the devoted Angad was reluctant to leave Nanak and wanted to remain with him until his last breath, he obediently agreed and returned to Khadur.*

Guru Angad's daily routine started with devotion, penance and austerities and he was completely engrossed in His Name. The rendering of Nanak's Banis in the congregations was a regular item and another very significant tradition developed during his time, the tradition of Langar or common kitchen, which is the essence of Sikh Panth. His wife Mata Khivi was on the forefront of this venture that provided food for the pilgrims and wayfarers. Although this tradition was prevalent during Nanak's time but its development happened especially during Angad's time Guru Angad's teachings revolved around the teachings of Nanak, whose commands requiring devotees to 'to eat the fruit of their labour and bestow something', was preached and practised by Guru Angad himself as he earned his own living by twisting the course twine made of 'mun,'. His other interests included watching wrestling matches, as he was of the conviction that his spiritual mission should be fortified with development of physical vigour, which were an essential need of a householder's life. In other words the combination of 'Bhagti and Shakti' is very fundamental to a Sikh in his venture to salvation.A

*Guru Angad's teachings revolved around the teachings of Nanak, whose commands requiring devotees to 'to eat the fruit of their labour and bestow something', was preached and practised by Guru Angad himself as he earned his own living by twisting the course twine made of 'mun,'.*

noticeable new elaboration that the Sikh traditions attribute to Angad is the inventIon of the Gurmukhi alphabet. And according to the Tawarikh Guru Khalsa, the invention took place on Baisakh Sudi Panchmi, 1597. According to Macauliffe, "the Guru was so elated with the adoption of a new character for the-hymns of his predecessor, that 'he composed a hymn addressed to God which was found recorded in an ancient manuscript at Khadur. The hymn itself, however contains no reference direct or indirect-to the invention or adoption of a new script. And further more, Guru Nanak composed the Patti in Raag Asa, which contains all the 35 letters of the alphabet, hence called 'Penti' (35). Some attribute this patti to Angad but it occurs in Mahalla1 which exclusively points it to Nanak. It is clear therefore, that the alphabet known as 'Gurmukhi' was in existence and also in common use in those days of the first Guru, otherwise it had it been alien or obscure. This can be surely said that the thirty-five letters of the Penti in the present form is attributed to the genius of Guru Nanak. Guru Angad is responsible for the evolution of the 'Gumukhi' language and it gave the Sikh nation a new sense of independence and self-confidence. They could now write not only their sacred hymns but also their secular literary compositions and ordinary correspondence in a script that was their own in a distinct sense.

Another notable achievement during Angad's time was the writing of the Bhai Bala Janamsakhi. Guru Angad got the service of Paira Mokha, a Sikh from Nanak time who was literate in Gurmukhi to prepare the biography of Guru Nanak. For this the help of Bhai Bala, a devout disciple and partner of Guru Nanak and who had accompanied the Lord on many of his divine journeys, was called from Kartarpur. With the help of these two, the Bhai Bala Janamsakhi came into being. Although original copy is extinct now but copies of it are available and though the modern researchers do not give much credence to it, but nevertheless it remains a very important work of hagiography in the Sikh faith.

Guru Angad passed away at the age of forty-eight on 28th March 1552 AD after a relative brief term of the pontificate. The infant Sikh Panth could hardly have maintained its integrity and advance towards solidarity if he had not worked with full devotion and his firm belief in the grace of the Almighty. A devoted and pious disciple was discovered in Amardas, who was found worthier to carry the spiritual torch of Nanak in the further development of the Sikh Nation towards the advent of the Khalsa Panth in 1699 AD by the tenth master Guru Gobind Singh Ji. ❖

# ਗੁਰਬਾਣੀ ਅਨੁਸਾਰ ਗੁਰੂ ਤੇ ਸਿੱਖ ਦਾ ਸੰਕਲਪਗਤ ਸਰੂਪ ਤੇ ਪਰਸਪਰ ਸੰਬੰਧ

**ਗੁਰਮਤ ਦਰਸ਼ਨ ਵਿਚ 'ਗੁਰ ਪਦ' ਕੁੰਜੀਗਤ ਸੰਕਲਪ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਗੁਰਮਤ, ਅਰਥਾਤ ਸਿੱਖ ਅਧਿਆਤਮਵਾਦ ਵਿਚ, ਸਾਰੀ ਵਿਚਾਰ ਦਾ ਕੇਂਦਰ ਬਿੰਦੂ "ਗੁਰੂ" ਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਗੁਰਬਾਣੀ ਦੇ ਅਧਿਆਤਮਕ ਤੱਤਵ ਦਰਸ਼ਨ ਦਾ ਬੋਧ ਸੰਭਵ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੈ।**

✍ ਕਿਰਪਾਲ ਸਿੰਘ ਕਸੇਲ

ਆਧੁਨਿਕ ਮਨੁੱਖ ਦੀ ਬੌਧਿਕ ਜਗਿਆਸਾ ਦੀ ਤ੍ਰਿਪਤੀ ਲਈ ਸਿੱਖੀ ਜੀਵਨ ਮਾਰਗ ਦੇ ਦੋ ਪ੍ਰਮੁੱਖ ਘਟਕਾਂ (ਗੁਰੂ ਤੇ ਸਿੱਖ) ਦੇ ਸੰਕਲਪਗਤ ਸਰੂਪ ਨੂੰ ਜਾਨਣਾ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪਰਸਪਰ ਸੰਬੰਧਾਂ ਦੀ ਵਿਆਖਿਆ ਕਰਨਾ ਉਚਿਤ ਪ੍ਰਤੀਤ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋ ਉਪਰੋਕਤ ਘਟਕਾਂ ਦਾ ਇਕ ਸਿਰਾ ਗੁਰੂ ਜਾਂ ਸਤਿਗੁਰੂ ਦੇ ਕੇਂਦਰ ਬਿੰਦੂ ਨਾਲ ਜੁੜਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜਾ ਗੁਰੂ ਦੇ ਸੱਚੇ ਸਿੱਖ ਨਾਲ। ਸਤਿਗੁਰੂ ਜੀ ਵੱਲੋਂ ਦੱਸੀ ਗਈ ਅਤੇ ਸਿੱਖ ਵੱਲੋਂ ਅਪਣਾਈ ਗਈ 'ਜੀਵਨ ਜੁਗਤ' ਹੀ ਆਦਰਸ਼ਕ ਰਹਿਤ ਮਰਯਾਦਾ ਹੋ ਨਿਬੜਦੀ ਹੈ। ਸਤਿਗੁਰੂ ਦਾ ਪ੍ਰਤਾਪ ਤਾਂ ਇਤਨਾ ਵੱਡਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਦੀ ਨਿਜੀ ਪਾਰਸ ਛੂਹ ਤੇ ਕ੍ਰਿਪਾ-ਦ੍ਰਿਸ਼ਟੀ ਨਾਲ ਧਰਤੀ ਜੀਵ-ਜੰਤ ਦੋਵੇਂ ਹੀ ਹਰਿਆਵਲੇ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ :-

> **ਸਾ ਧਰਤੀ ਭਈ ਹਰੀਆਵਲੀ**
> **ਜਿਥੈ ਮੇਰਾ ਸਤਿਗੁਰੁ ਬੈਠਾ ਆਇ॥**
> **ਸੇ ਜੰਤ ਭਏ ਹਰੀਆਵਲੇ**
> **ਜਿਨੀ ਮੇਰਾ ਸਤਿਗੁਰੁ ਦੇਖਿਆ ਜਾਇ॥**
> **(ਆਦਿ ਗ੍ਰੰਥ, ਪੰਨਾ ੩੧੦)**

## ਗੁਰਬਾਣੀ ਅਨੁਸਾਰ ਗੁਰੂ ਦਾ ਸੰਕਲਪਗਤ ਸਰੂਪ—

ਸਿੱਖ ਦਰਸ਼ਨ ਨੂੰ ਸਿੱਖ ਵਿਦਵਾਨਾਂ ਤੇ ਚਿੰਤਕਾਂ ਨੇ ਗੁਰਮਤਿ ਦੀ ਸੰਗਿਆ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਸਿੱਖ ਧਰਮ ਦਾ ਸਾਰ ਤੱਤ ਉਹ ਵਿਚਾਰਧਾਰਕ ਸੰਕਲਪ ਤੇ ਧਾਰਨਾਵਾਂ ਹਨ, ਜੋ ਜਾਂ ਤਾਂ ਗੁਰਬਾਣੀ ਵਿਚ ਉਧਰਿਤ ਹਨ, ਜਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪ੍ਰਮਾਣ ਗੁਰੂ ਸਾਹਿਬਾਨ ਦੇ ਆਪਣੇ ਜੀਵਨ ਵਿਚੋਂ ਪ੍ਰਾਪਤ ਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਗੁਰੂ ਵਰੋਸਾਏ ਸਿੱਖ ਸੰਤ, ਮਹਾਂਪੁਰਸ਼, ਗਿਆਨੀ, ਬ੍ਰਹਮ ਗਿਆਨੀ, ਨਾਮ ਰਸੀਏ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਜੀਵਨ ਪੂਰਨ ਰੂਪ ਵਿਚ ਗੁਰੂ ਸਿਧਾਂਤਾਂ ਅਨੁਸਾਰ ਢਲ ਚੁਕਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਵੀ ਕਦੀ ਕਦੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਇਤਿਹਾਸਕ ਪ੍ਰਮਾਣ ਲਭ ਜਾਂਦੇ ਹਨ, ਪਰ ਮੁੱਖ ਰੂਪ ਵਿਚ ਗੁਰਮਤ ਦੇ ਸਿਧਾਂਤਕ ਅਧਾਰ ਤੇ ਦਾਰਸ਼ਨਿਕ ਸੰਕਲਪ ਗੁਰਬਾਣੀ ਵਿਚੋਂ ਹੀ ਪ੍ਰਾਪਤ ਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਅਰਥਾਤ ਦੂਸਰੇ ਸ਼ਬਦਾਂ ਵਿਚ ਗੁਰਮਤ ਦੇ ਦਾਰਸ਼ਨਿਕ ਸੰਕਲਪ ਆਪਣੇ ਸ਼ੁਧ ਸਰੂਪ ਵਿਚ ਗੁਰਬਾਣੀ ਵਿਚੋਂ ਹੀ ਪ੍ਰਾਪਤ ਹੁੰਦੇ ਹਨ।

ਸਿੱਖ ਧਰਮ ਦੇ ਧਾਰਮਿਕ ਗ੍ਰੰਥਾਂ ਵਿਚੋਂ ਆਦਿ ਸ੍ਰੀ ਗੁਰੂ ਗ੍ਰੰਥ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਪਦਵੀ ਗੁਰਬਾਣੀ ਦੀ ਦ੍ਰਿਸ਼ਟੀ ਤੋਂ ਸਰਬ ਸ਼੍ਰੋਮਣੀ ਹੈ। ਇਸ ਉਪਰੰਤ ਦਸਮ ਗ੍ਰੰਥ, ਭਾਈ ਗੁਰਦਾਸ ਜੀ ਦੀ ਬਾਣੀ ਅਤੇ ਭਾਈ ਨੰਦ ਲਾਲ ਜੀ ਦੀ ਰਚਨਾ ਨੂੰ ਭੀ ਧਰਮ ਸ਼ਾਸਤਰ ਦੇ ਰੂਪ ਵਿਚ ਪਰਮਾਣ ਵਜੋਂ ਸਵੀਕਾਰ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

ਦੂਜੇ ਇਤਿਹਾਸਕ ਗ੍ਰੰਥ (ਗੁਰੂ ਬਿਲਾਸ, ਗੁਰੂ ਪ੍ਰਤਾਪ ਸੂਰਜ ਗ੍ਰੰਥ ਆਦਿ) ਦੇ ਪ੍ਰਮਾਣ ਨੂੰ ਪੌਰਾਣਿਕ ਹਵਾਲਿਆਂ ਵਜੋਂ ਵਰਤ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸੰਦੇਹ ਨਹੀਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪੌਰਾਣਿਕ ਗ੍ਰੰਥਾਂ ਦੇ ਪ੍ਰਮਾਣ ਸਦਾ ਦੁਤੀਆ ਗੌਰਵ ਦੇ ਹੀ ਧਾਰਨੀ ਮੰਨੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ।

ਗੁਰਬਾਣੀ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾਰਸ਼ਨਿਕ ਸੰਕਲਪਾਂ ਦੇ ਸੂਤ੍ਰਕ ਤੇ ਸੰਕੇਤਿਕ ਹਵਾਲੇ ਤੇ ਪ੍ਰਮਾਣ ਮਿਲਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਦੂਸਰੇ ਗ੍ਰੰਥਾਂ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸ਼ਾਸਤਰੀ ਵਿਆਖਿਆ ਉਪਲਬਧ ਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਗੁਰਮਤ ਦਰਸ਼ਨ ਵਿਚ 'ਗੁਰ ਪਦ' ਕੁੰਜੀਗਤ ਸੰਕਲਪ ਹੈ ਕਿਉਂ ਜੋ ਗੁਰਮਤ, ਅਰਥਾਤ ਸਿੱਖ ਅਧਿਆਤਮਵਾਦ ਵਿਚ, ਸਾਰੀ ਵਿਚਾਰ ਦਾ ਕੇਂਦਰ ਬਿੰਦੂ "ਗੁਰੂ" ਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਗੁਰਬਾਣੀ ਦੇ ਅਧਿਆਤਮਕ ਤੱਤਵ ਦਰਸ਼ਨ ਦਾ ਬੋਧ ਸੰਭਵ ਹੀ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਇਸੇ ਲਈ ਆਦਿ ਸ੍ਰੀ ਗੁਰੂ ਗ੍ਰੰਥ ਸਹਿਬ ਦੇ ਅਰੰਭ ਵਿਚ ਅੰਕਿਤ ਮੂਲ ਮੰਤਰ

**"੧ਓ ਸਤਿਨਾਮ ਕਰਤਾ ਪੁਰਖ ਨਿਰਭਉ ਨਿਰਵੈਰੁ ਅਕਾਲ ਮੂਰਤਿ ਅਜੂਨੀ ਸੈਭੰ ਗੁਰਪ੍ਰਸਾਦਿ"**

ਅਤੇ ਇਸ ਦਾ ਸੰਖਿਪਤ ਰੂਪ

**"੧ਓ ਸਤਿਗੁਰ ਪ੍ਰਸਾਦਿ"**

ਮੂਲ ਸੰਕਲਪਗਤ ਧਾਰਨਾਵਾਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਰਲ ਭਾਵ ਅਰਥ ਇਹੋ ਹੀ ਹੈ ਕਿ ਗੁਰੂ ਦੀ ਕ੍ਰਿਪਾ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਅਸੀਂ ੧ਓ ਜਾਂ ਅਕਾਲ ਪੁਰਖੁ ਦੀ ਪ੍ਰਾਪਤੀ ਜਾਂ ਉਸ ਤਕ ਪਹੁੰਚ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਉਸ ਪਾਰਬ੍ਰਹਮ ਪ੍ਰਮਾਤਮਾ ਜੋ ਸਦਾ ਸਲਾਮਤ ਨਿਰੰਕਾਰ ਹੈ, ਦੀ ਪ੍ਰਾਪਤੀ ਹੀ ਸਭ ਅਧਿਆਤਮਕ ਦਰਸ਼ਨਾਂ ਦਾ ਸਰਬ ਉੱਚ ਲਕਸ਼ ਹੈ। ਇਸ ਉੱਚਤਮ ਲਕਸ਼ ਦੀ ਪ੍ਰਾਪਤੀ ਗੁਰੂ ਦੀ ਕ੍ਰਿਪਾ ਅਰਥਾਤ ਗੁਰੂ ਦੇ ਪ੍ਰਸਾਦਿ ਕਰਮ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਸੰਭਵ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਮੂਲ ਮੰਤਰ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਸੰਖਿਪਤ ਰੂਪ

"੧ਓ ਸਤਿਗੁਰ ਪ੍ਰਸਾਦਿ"

ਵਿਚ 'ਗੁਰਪ੍ਰਸਾਦਿ' ਤੇ 'ਸਤਿਗੁਰ ਪ੍ਰਸਾਦਿ' ਪਦ ਸਮਾਨਅਰਥਕ ਰੂਪ ਵਿਚ ਹੀ ਵਰਤੇ ਗਏ ਹਨ ਜੋ ਗੁਰੂ ਅਤੇ ਸਤਿਗੁਰੂ ਨੂੰ ਸਮਾਨਅਰਥਕ ਪਦ ਸਿਧ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਭਾਈ ਕਾਨ੍ਹ ਸਿੰਘ ਨਾਭਾ ਜੀ ਵੀ ਸਾਡੀ ਇਸ ਧਾਰਨਾ ਦੀ ਪੁਸ਼ਟੀ 'ਗੁਰਮਤ ਮਾਰਤੰਡ" ਅਤੇ ਮਹਾਨ ਕੋਸ਼ ਗ੍ਰੰਥ ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਨੁਸਾਰ ਗੁਰਬਾਣੀ ਵਿਚ ਗੁਰ, ਗੁਰੁ, ਅਤੇ ਗੁਰੂ ਸ਼ਬਦ ਦੇ ਇਕ ਹੀ ਅਰਥ ਆਏ ਹਨ :-ਗੁਰ-ਸੰਗਯਾ-ਇਹ ਸ਼ਬਦ ਗ੍ਰੀ ਤੋਂ ਬਣਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਦੇ ਅਰਥ ਹਨ ਨਿਗਲਣਾ ਅਤੇ ਸਮਝਾਉਣਾ। ਜੋ ਅਗਯਾਨ ਨੂੰ ਖਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਸਿੱਖ ਨੂੰ ਤੱਤਵਗਯਾਨ ਸਮਝਾਉਂਦਾ ਹੈ ਉਹ ਗੁਰੂ ਹੈ।

ਗੁਰਮਤ ਮਾਰਤੰਡ ਵਿਚ ਭਾਈ ਸਾਹਿਬ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮੂਲ ਪਦਾਂ ਬਾਰੇ ਇੰਜ ਅੰਕਿਤ ਕਰਦੇ ਹਨ-

**ਗੁਰ-ਸਤਿਗੁਰੂ-ਗੁਰੁ-ਗੁਰੂ**

"ਅਗਯਾਨ ਵਿਨਾਸ਼ਕ, ਸੱਤਯ ਅਤੇ ਹਿਤ ਉਪਦੇਸ਼ਟਾ ਦਾ ਨਾਉਂ ਗੁਰੂ ਹੈ। ਪਰ ਇਸ ਸ਼ਬਦ ਦੀ

**ਸਾਰੇ ਗੁਰੂ ਸਾਹਿਬਾਨ ਨੇ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬਾਣੀ ਸ੍ਰੀ ਗੁਰੂ ਗ੍ਰੰਥ ਸਾਹਿਬ ਵਿਚ ਦਰਜ ਹੈ, ਆਪਣੀ ਆਪਣੀ ਬਾਣੀ ਵਿਚ ਗੁਰੂ ਦੇ ਮਹੱਤਵ ਨੂੰ ਪ੍ਰਵਾਨ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਅਧਿਆਤਮਕ ਦਰਸ਼ਨ ਵਿਚ ਚਿੰਤਕਾਂ ਨੇ ਬ੍ਰਹਮ (ਪ੍ਰਮਾਤਮਾ), ਆਤਮਾ, ਜੀਵ, ਜਗਤ ਆਦਿ ਮੁੱਖ ਮੁੱਦਿਆਂ ਉਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕੀਤਾ ਹੈ ਪਰ ਗੁਰਮਤ ਦਰਸ਼ਨ ਵਿਚ 'ਗੁਰੂ' ਨੂੰ ਵੀ ਪ੍ਰਮੁੱਖ ਸਥਾਨ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ।**

ਗੁਰੂ ਨਾਨਕ ਦੇਵ ਵਿਚ ਰੂਦ੍ਰੀ ਸ਼ਕਤਿ ਹੈ। ਜੋ ਕਰਤਾਰ ਵੱਲੋਂ ਸੰਸਾਰ ਮਾਤਰ ਦੇ ਉਧਾਰ ਵਾਸਤੇ ਜਗਤ ਗੁਰੂ ਥਾਪੇ ਗਏ ਹਨ।"

ਇਸੇ ਪ੍ਰਥਾਏ ਹੀ ਗੁਰਬਾਣੀ ਵਿਚ ਹੋਰ ਗੁਰੂ ਸਾਹਿਬਾਨ ਵੀ ਗੁਰੂ ਨਾਨਕ ਦੇਵ ਜੀ ਨੂੰ ਆਤਮ ਸਰੂਪ ਮੰਨ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਅਕਾਲ ਪੁਰਖ ਜਾਂ ਨਰਾਇਣ ਦਾ ਮਨੁੱਖੀ ਸਰੂਪ ਪਰਵਾਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ।

**ਆਪਿ ਨਰਾਇਣੁ ਕਲਾ ਧਾਰਿ**
**ਜਗ ਮਹਿ ਪਰਵਰਿਯਉ॥**
**ਨਿਰੰਕਾਰਿ ਆਕਾਰੁ ਜੋਤਿ**
**ਜਗ ਮੰਡਲਿ ਕਰਿਯਉ॥**

ਅਤੇ ਗੁਰੂ ਅਰਜਨ ਦੇਵ ਜੀ ਦੇ ਸੰਬੰਧ ਵਿਚ ਮਥਰਾ ਭੱਟ ਦਾ ਇਹ ਕਥਨ ਵੀ ਏਸੇ ਸੰਦਰਭ ਵਿਚ ਵਰਨਣ ਯੋਗ ਹੈ:-

**ਧਰਨਿ ਗਗਨ ਨਵ ਖੰਡ ਮਹਿ**
**ਜੋਤਿ ਸ੍ਵਰੂਪੀ ਰਹਿਓ ਭਰਿ॥**
**ਭਨਿ ਮਥੁਰਾ ਕਛੁ ਭੇਦੁ ਨਹੀ**
**ਗੁਰੁ ਅਰਜੁਨੁ ਪਰਤਖੁ ਹਰਿ॥**

ਗੁਰੂ ਨਾਨਕ ਬਾਣੀ ਵਿਚ ਹੀ ਗੁਰੂ ਦੇ ਸੰਕਲਪਗਤ ਸਵਰੂਪ ਬਾਰੇ ਸੰਕੇਤ ਤੇ ਵੇਰਵੇ ਮਿਲ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਗੁਰੂ ਜਾਂ ਸਤਿਗੁਰੂ ਦੇ ਮਹੱਤਵ ਦਾ ਬੋਧ ਸਹਿਜੇ ਹੀ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ।

ਜਿਵੇਂ 'ਜਪੁ' ਵਿਚ

**ਗੁਰਮੁਖਿ ਨਾਦੰ ਗੁਰਮੁਖਿ ਵੇਦੰ**
**ਗੁਰਮੁਖਿ ਰਹਿਆ ਸਮਾਈ॥**
**ਗੁਰੁ ਈਸਰੁ ਗੁਰੁ ਗੋਰਖੁ ਬਰਮਾ ਗੁਰੁ**
**ਪਾਰਬਤੀ ਮਾਈ॥**

ਉਪਰੋਕਤ ਅਨੁਸਾਰ ਗੁਰੂ ਦੇ ਉਪਦੇਸ਼ ਦੁਆਰਾ ਧਿਆਨ, ਗਿਆਨ ਤੇ ਪ੍ਰੇਮਾ ਭਗਤੀ ਦਾ ਬੋਧ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਗੁਰੂ ਵਿਚ ਵਿਸ਼ਨੂੰ, ਸ਼ਿਵ, ਬ੍ਰਹਮਾ ਅਤੇ ਅਕਾਲ

